३१। जिस छन्दका शेषपाद द्वादशाक्षर एवं अन्त्य तीन पाद अष्टाक्षर, उन् छन्दको "उपरिष्टात् बृहती" कहते हैं।

३२। जिस छन्दका प्रथम पाद द्वादशाक्षर एवं शेष तीन पाद अष्टाक्षर, उसको "पुरस्तात् बृहती" कहता हैं।

३३। वेदमें किसी किसी जगह चारपादमें हि ६ अक्षर होते हैं। ऐसि जगह भी "बृहती" छन्द होता हैं।

३४। प्रथम दो पाद दशाक्षर एवं शेष दो पाद अष्टाक्षर होनेसे भी उसको "बृहती" कहते हैं।

३५। द्वादशाक्षर तीनपादको "महाबृहती" छन्द कहते हैं।

३६। ताण्डी नामके मुनि इस बृहतीको ही "सतोबृहती" कहते हैं।

( बृहती अधिकार समाप्त )

३७। जिस छन्दका दो पाद द्वादशाक्षर एवं दो पाद अष्टाक्षर, उस छन्दको "पंक्ति" कहते हैं।

३८। प्रथम और तृतीयपाद द्वादशाक्षर, एवं द्वितीय और चतुर्थ पाद अष्टाक्षर, इस प्रकारके छन्दको "सतःपंक्ति" कहते हैं।

३९। जिस छन्दका प्रथम और तृतीयपाद अष्टाक्षर एवं द्वितीय और चतुर्थ पाद द्वादशाक्षर, उस छन्दका भी "सतःपंक्ति" कहते हैं।

४०। जिस छन्दके प्रथम दो पाद अष्टाक्षर एवं शेष दो पाद द्वादशाक्षर, उस छन्दको "आस्तारपंक्ति" कहते हैं।

४१। जिस छन्दके प्रथम दो पाद द्वादशाक्षर और शेष दो पाद अष्टाक्षर, उसको "प्रस्तारपंक्ति" छन्द कहते हैं।

४२। जिस छन्दका प्रथम और चतुर्थपाद अष्टाक्षर एवं द्वितीय और तृतीय पाद द्वादशाक्षर, उस छन्दको 'विस्तारपंक्ति' कहते हैं।

४३। जिस छन्दका प्रथम और चतुर्थपाद द्वादशाक्षर एवं द्वितीय और तृतीय पाद अष्टाक्षर, उसको "संस्तारपंक्ति" कहते हैं।

४४। पञ्चाक्षर चारपादके छन्दको "अक्षर-पंक्ति' कहते हैं।

४५। प्रतिपादमें पांच पांच अक्षर हो, इस प्रकारके दो पादोंमें ( अल्पशःपंक्ति ) नामक छन्द होता हैं। वेदमें किसी किसी स्थानमें इस छन्दका व्यवहार देखा जाता हैं।

४६। पञ्चाक्षर पांच पादमें "पदपंक्ति" छन्द होता हैं।

४७। जिस छन्दके प्रथम पादमें चार अक्षर, द्वितीयमें छः अक्षर, शेष तीन पादमें पांच पांच अक्षर हो, उस छन्दको भी "पांच पद पदपंक्ति" कहते हैं।

४८। प्रतिपादमें आठ अक्षर हो, ऐसे पाँच पादमें "पथ्या" नामक "पंक्ति" होती है।

४९। अष्टाक्षर छह पादमें "जगती" नामक ( पंक्ति ) छन्द होता हैं।

५०। ग्यारहवां अक्षरका एक पाद और आठ अक्षरका चारपाद ऐसे पांच पादमें "ज्योतिष्मती" त्रिष्टुप् छन्द होता हैं।

५१। बारहों अक्षरका एकपाद और आठ अक्षरके चारपाद, ऐसे पांचपादमें "ज्योतिष्मती जगती" छन्द होता है।

५२। जिस छन्दके प्रथम पादमें एकादशाक्षर, और शेष पादमें अष्टाक्षर उसको "पुरस्तात् ज्योति" नामक "त्रिष्टुप्" कहते हैं, एवं उसके प्रथमपाद बारहों अक्षर और शेष चार पादमें आठ अक्षर हो तो उसको "पुरस्तात् ज्योति" नामक "जगती" कहते हैं।

५३। जिसके पूर्व्वके दो पाद और शेषके दो पाद अष्टाक्षर एवं मध्यपादके ग्यारहों अक्षर हो उसको "मध्यज्योति" नामक "त्रिष्टुप्" छन्द कहते है। एवं जिसके पूर्व्वके दो पाद और परके पाद अष्टाक्षर, एवं मध्य पादके बारह अक्षर, उसको "मध्येज्योति" नामक "जगती" कहते हैं।

५४। जिसके पूर्व्वके चारपादमें आठ अक्षर, और पर पाद

ग्यारहवां अक्षर, उसको "उपरिष्टात् ज्योति" नामक त्रिष्टुप् कहते हैं। एवं जिसके पूर्व्वके चार-पाद आठ अक्षर, और शेषपाद बारहवां अक्षर हो, उसको "उपरिष्टाज्ज्योति" नामक "जगती" कहते हैं।

५५। पांच अक्षरके एकपाद और छः अक्षरके तीनपादमें "शङ्कुमती" नामक "गायत्री" छन्द होता हैं। पहिलेसे छन्दः शब्दका अधिकार रहनेसे भी फिर छन्दः शब्दका ग्रहण सामान्य छन्दके ग्रहणके लिये हैं। अतएव सब छन्दोंके यथोक्त त्रिपाद, पांच अक्षरके एक पादके साथ मिलित होनेसे "शङ्कुमती" नामक सो सो छन्द होता हैं।

५६। छः अक्षर एक पादके साथ मिलित होनेसे पूर्व्वके सब छन्दोंकि "ककुम्मती" संज्ञा होती हैं।

५७। जिसके आदि और अन्त्यपाद बहुत अक्षरविशिष्ट, और मध्यपाद अल्पाक्षरविशिष्ट, इस प्रकार गायत्रीको "पिपीलिकामध्या" कहते हैं। अर्थात् जिसके प्रथम और शेषपाद अष्टाक्षर और मध्यपाद तीन अक्षरका हो, इस प्रकार त्रिपाद गायत्रीका "पिपीलिकामध्या" नाम हैं एवं अन्यान्य समस्त तीनपादविशिष्ट छन्दका भी मध्यपाद अल्पाक्षर होनेसे ही "पिपीलिकामध्या" संज्ञा होगा।

५८। जिसके प्रथम और अन्त्यपादमें अल्पाक्षर एवं मध्यपादमें बहु अक्षर हो, उसको "यवमध्या" कहते हैं एवं उष्णिक् प्रभृति छन्दका भी मध्यपाद बहु अक्षरयुक्त होनेसे उसको "यवमध्या" संज्ञा होगी।

५९। चौबिस अक्षरकी गायत्रीमें तेइस अक्षर होनेसे "निचृत्" और पचिस होनेसे 'भूरिक्' संज्ञा होता हैं। उष्णिक् प्रभृति छन्दोंमें भी इसी प्रकार समझना होगा।

६०। दो अक्षर कम दो अक्षर जास्ति होनेसे यथाक्रमसे गायत्री छन्दकी 'विराट्' और "स्वराट्" संज्ञा होती हैं।

६१। छब्बिस अक्षरके छन्दमें दो अक्षर जास्ति होनेसे 'स्वराट्'

छन्द हो सकता हैं, एवं दो अक्षर कम करनेसे "विराट् उष्णिक्" छन्द भी हो सकता है। अतएव ऐसी जगह पर कौन छन्द होगा इस आशङ्कामें आदि पादसे छन्द निर्णय करना होगा, और यदि गायत्रीका प्रथम पाद हो तो गायत्री, उष्णिक्का प्रथम पाद हो तो उष्णिक् होगा, अन्योन्य सन्देहस्थलोंमें भी इसी प्रकार सन्देह भञ्जन करना होगा।

६२। देवतादिसे भी संदिग्ध स्थलोंका सन्देह भञ्जन करना पड़ता हैं। आदि शब्दसे स्वरादि लिये जाते है।

६३। देवता द्वारा छन्द निर्णय करने पर किस छन्दका कौन देवता हैं, सो अवश्य जानना चाहिये। अतएव देवता निर्णय करनेके लिये यह सूत्र किया हैं। गायत्रीसे लेकर जगती पर्य्यन्त पूर्व्वोक्त सात प्रकार छन्दोंका क्रमसे सूत्रोल्लिखित अग्नि प्रभृति सात देवता समझने होगे। अतएव सन्देह स्थलोंमें जिस देवताका निर्देश रहेगा उसके अनुसार छन्दका निर्णय करना होगा। अग्नि देवताका निर्देश करनेसे गायत्री, सविता देवताका निर्देश रहनेसे उष्णिक् इत्यादि। वेदोक्त छन्दकी विराट् स्वराट् संज्ञा ही भेद होता हैं, लौकिक छन्दका ऐसा नहीं होता हैं। यहांपर लौकिक छन्द की सम्भावना न रहनेसे सन्देह निवारणार्थ देवतादि निर्देशकी कुछ आवश्यकता नहीं है।

६४। गायत्रीसे आरम्भ करके जगती पर्य्यन्त सात प्रकार छन्दका स्वर भी यथाक्रमसे षड्ज, ऋषभ, गान्धार, मध्यम पञ्चम, धैवत और निषाद भेदसे सात प्रकारोंका हैं।

६५। गायत्री प्रभृति सात छन्दोंका यथाक्रमसे सित, सारङ्ग प्रभृति सूत्रोपात्त सात प्रकारोंके वर्ण अभिहित हुये।

६६। गायत्री प्रभृति सात प्रकारोंके छन्दोंका गोत्र यथाक्रमसे अग्निवेश्य, काश्यप, गौतम, आङ्गिरस, भार्गव, कौशिक और

वशिष्ठ भेदसे सात प्रकार हैं। जिन सब छन्दोंकि पूर्वोक्त प्रकार सन्देहकी आशङ्का नहीं उन उन स्थलोंमें देवतादि निर्णयको संशय —निरासरूप आवश्यकता न रहनेसे भी छन्दके देवतादि ज्ञान द्वारा शुभादृष्ट होता हैं। यह ही देवतादि निर्णय करनेका छन्दःशास्त्र-प्रणेताका अभिप्राय हैं।

( तृतीय अध्याय समाप्त )

---

# चतुर्थ अध्याय

१। एकसौ चार (१०४) अक्षरोंमें "उत्कृति" नामक छन्द होता है।

२। उत्कृतिके चार चार अक्षर छोड़कर अड़तालिस अक्षरों तक वक्ष्यमाण सब छन्द कहे जायगा।

३। कृति शब्दके पूर्वमें अभि, सम, वि, आङ् और योग करनेसे उत्कृतिके परवर्त्ती पांच शब्दोंका नाम होगा। अर्थात् एकसौ अक्षरोंके छन्दका अभिकृति, छियानब्बे अक्षरोंके नाम सङ्कृति, ९२ अक्षरोंके छन्दका नाम विकृति, ८८ अक्षरोंके छन्दका नाम आकृति और ८४ अक्षरोंके छन्दका नाम प्रकृति होगा।

४। उपसर्गरहित केवल कृति शब्द स्वरूपमें ही अवस्थित होगा। अर्थात् द्वितीय सूत्रमें पूर्वोक्त ८४में ४ कम करनेसे ८० अक्षरोंको छन्दका नाम कृति होगा।

५। कृतिके नाम पर धृति, अष्टी, शक्करी, और जगती छन्दका नाम कहे जायेगा।

६। पूर्वोक्त धृति प्रभृति शब्दके पहिले पृथक् पृथक् धृति प्रभृति शब्द ही देने होगा। जैसे धृति शब्दके पूर्वमें धृति शब्द, अष्टि

शब्दके पूर्व्वमें अष्टिशब्द, शक्करी शब्दके पूर्व्वमें शक्करी शब्द, जगती शब्दके पूर्व्वमें जगती शब्द देना चाहिये।

७। द्वितीय धृति प्रभृति शब्द, (अर्थात् षष्ठ सूत्रद्वारा) पूर्व्वमें कहे हुये—धृति प्रभृति शब्द अति शब्दके पर प्रयोग करने होंगे। इस प्रकारसे द्वितीय, पञ्चम, षष्ठ, और सप्तम सूत्रद्वारा क्रमिक संज्ञा निर्द्दिष्ट हुई। ७६ अक्षरके छन्दका नाम "अतिधृति", ७२ अक्षरके छन्दका नाम "धृति", ६८ अक्षरके छन्दका नाम "अत्यष्टि", ६४अक्षरके छन्दका नाम "अष्टि", ६० अक्षरके छन्दका नाम "अतिशक्करी", ५६ अक्षरके छन्दका नाम "शक्करी", ५२ अक्षरके छन्दका नाम "अतिजगती" और ४८ अक्षरके छन्दका नाम "जगती"।

८। शास्त्रके शेष पर्य्यन्त इस सूत्रका अधिकार होगा। अर्थात् इस सूत्रसे वक्ष्यमाण आर्य्या प्रभृति छन्दका लौकिकत्व विहित हुआ, एवं इस विधानसे पूर्व्वोक्त गायत्त्री प्रभृति छन्दोंका वैदिकत्व जानना चाहिये।

९। गायत्त्रीसे आरम्भकर त्रिष्टुप् पर्य्यन्त ये सब आर्य्या छन्द कहे गये हैं—(जैसे २४ अक्षर गायत्री, २८ अक्षर उष्णिक्, ३२ अक्षर अनुष्टुप्, ३६ अक्षर बृहती, ४० अक्षर पंक्ति, ४४ अक्षर त्रिष्टुप्) वेदके न्याय लौकिक छन्दोंमें इनका व्यवहार होगा।

१०। प्रत्येक छन्दके ही चारभागके एक भागको पाद कहते हैं। जैसे—चौविंश अक्षर गायत्रीका छः अक्षरोंमें एकपाद। इत्यादि यह सूत्र समवृत्तविषयक।

११। न्यूनाधिक जितने अक्षरके पादमें जिस छन्दकी समाप्ति होती है, उतने अक्षरोंमें उसका छन्दका पाद लेना होगा। उद्गतादि विषमवृत्तमें चारभागके एकभागमें पादकी व्यवस्था न होकर निर्द्दिष्ट अक्षरोंसे ही पाद कि व्यवस्था होगी।

१२। चार लघु वर्णके "गण" संज्ञा होती है। आर्य्यालक्षण-सिद्धि ही गणसंज्ञाका प्रयोजन।

१३। वह गण किसी जगहमें दो गुरु वर्णसे, किसी (११) किसी जगह दो लघु वर्ण (॥) से, और अन्त्य एक गुरु वर्ण (।ऽ) से, किसी किसी जगह मध्यवर्त्ती एक गुरु वर्ण और दो लघु वर्ण (।ऽ।) से, किसी जगह आदि एक गुरु वर्ण और दो लघु वर्ण (ऽ।।) से, एवं कहींपर चार लघु वर्ण (।।।।) से विन्यस्त होगा। इस प्रकार विन्यास प्रभेदके कारण निर्देशके लिये प्रथम अध्याय त्रयोदश सूत्र देखो। इसके किसी विन्यासका भी सम्भव न रहनेसे स्पष्टार्थहि करना पड़ा।

१४। जिस छन्दमें सात गण और गणका अर्द्ध रहे, वह छन्द आर्य्यार्द्ध रूपसे परिगणित होगा। इस जगह समग्र विभागमें कुछ अर्द्ध शब्दका प्रयोग रहनेसे द्वितीयार्द्ध भी इसप्रकार समझना होगा। पिङ्गलाचार्य्य आर्य्यार्द्धके लक्षणसे जनाते हैं कि आर्य्यामें अवान्तर पादकी व्यवस्था नहीं है।

१५। आर्य्याछन्दके प्रथम, तृतीय, पञ्चम और सप्तमगण मध्यगुरु (।ऽ।) नहीं होंगे।

१६। आर्य्याछन्दका षष्ठगण मध्यगुरु (।ऽ।) ही होगा।

१७। कहीं पर आर्य्याछन्दका षष्ठ गण सर्व्वलघु (॥॥) भी होगा।

१८। षष्ठगण शुद्ध होनेसे द्वितीय अक्षरावधि पद प्रवर्त्तित होगा।

१९। षष्ठगण मध्यगुरु किंवा सर्व्वलघु होकर सप्तमगण सर्व्वलघु होनेपर प्रथम अक्षरावधि पद प्रवर्त्तित होगा।

२०। द्वितीयार्द्धमें पञ्चमगण होनेसे सर्व्वलघु (॥॥) होगा। प्रथम अक्षरसे पद प्रवर्त्तित होगा।

२१। द्वितीयार्द्धका षष्ठगण लघु (।) होगा। १६ और

१७ सूत्रसे मध्यगण और सर्वलघुकी प्राप्ति रहने पर यह अपवाद कथित हुआ।

२२। जिसके प्रथम और शेषार्द्धमें तीन गणोंमें पाद समाप्त होगा, उस आर्य्याके "पथ्या" कहते हैं।

२३। जिस आर्य्याको प्रथमार्द्धमें शेषार्द्धमें वा उभयार्द्धमें तीन गणोंसे पाद समाप्ति न हो, उस आर्य्याको "विपुला" कहते हैं। विपुला आद्यन्तोभयार्द्ध पूर्व्वक रहनेसे (१) आदिविपुला, (२) अन्त्य-विपुला और (३) उभयविपुला भेदसे तीन प्रकार हैं। उदाहरण वृत्तिमें देखो।

२४। जिस आर्य्याछन्दका द्वितीय और चतुर्थगण दो गुरुवर्णके (लघु वर्णके) मध्यवर्त्ती होकर मध्यगुरु (।ऽ।) होता है, उस आर्य्याको "चपला" कहते हैं। यह अधिकार सूत्र है।

२५। पूर्व्वभागमें चपला लक्षण रहनेसे, उस आर्य्याको "मुखचपला" कहते हैं।

२६। द्वितीयार्द्धमें चपलाका लक्षण रहनेसे, उस आर्य्याको "जघनचपला" कहते हैं।

२७। जिस छन्दका उभयार्द्धमें चपलालक्षण लक्षित होता है, उस आर्य्याको "महाचपला" कहते हैं।

२८। जिस छन्दका शेषार्द्ध प्रथमार्द्धके तुल्य अर्थात् जिसके द्वितीयार्द्धमें भी षष्ठ गण मध्यगुरु वा सर्व्वगुरु हो, उस आर्य्याको "गीति" कहते है।

२९। आर्य्याछन्दका प्रथमार्द्ध, जिसका शेषार्द्ध और शेषार्द्ध जिसका प्रथमार्द्ध हो, उसको "उद्गीति" कहते हैं।

३०। जिस छन्दका प्रथमार्द्ध शेषार्द्धके तुल्य अर्थात् जिसके प्रथमार्द्धमें षष्ठगण एकलघु हो, उस आर्य्याको "उपगीति" कहते है।

३१। जिस छन्दका प्रथमार्द्ध और शेषार्द्ध आठ आठ गणद्वारा निबद्ध हो, उसको "आर्य्यागीति" कहते हैं।

३२। जिस छन्दके प्रथम और तृतीय पादमें चतुर्दश लकार, एवं द्वितीय और चतुर्थ पादमें षोड़श लकार होता हैं, एवं प्रत्येक पादको अन्त्य भाग रगण ( ऽ । ऽ ) एक लघुवर्ण और एक गुरुवर्ण द्वारा निबद्ध होता है, उस छन्दको "वैतालीय" कहते हैं।

३३। वैतालीयनामक छन्दके प्रत्येक पादशेषमें एक गुरुवर्ण अधिक होनेसे उसको "औपच्छन्दसक" कहते हैं।

३४। पूर्व्वोक्त वैतालीय छन्दके रगणके स्थानमें भगण ( ऽ । । ) और रगणके परवर्त्ती लघुवर्णके स्थानमें गुरुवर्ण रहनेसे उसको "आपातलिका" कहते हैं।

३५। पूर्व्वोक्त वैतालीय अधिकारमें रगणादि द्वारा पादके अन्तस्थित आठ लकारोंका विन्यास नियमित हुआ हैं। उसके अवशिष्ट लकार हि शेषशब्दमें समझने होंगे। अतएव यहो शेष, प्रथम और तृतीय पादके छह लकार एवं द्वितीय और चतुर्थ पादके आठ लकारोंके सम्बन्धमें ऐसा नियम कहा है कि लकार दूसरे कि साथ अर्थात् द्वितीय लकार तृतीयके साथ, चतुर्थ लकार पञ्चमके साथ और षष्ठ लकार सप्तमके साथ नहीं मिले। इस नियमसे अवशिष्ट लकारोंका मिलित भाव भी अनुज्ञात होगा।

३६। इस वैतालीय अधिकारमें द्वितीय और चतुर्थ पादमें छह लकार अमिश्रित अर्थात् एक एक करके पृथक् पृथक् नहीं प्रयुक्त होंगे। इससे प्रथम और तृतीय पादमें पृथक् प्रयुक्त होनेमें कोई बाधा नहीं है।

३७। द्वितीय एवं चतुर्थ पादमें पञ्चम लकारके साथ चतुर्थ लकार मिलित होनेसे, उसको "प्राच्यवृत्ति" वैतालीय छन्द कहते हैं। यह सूत्र ३८, ३६ और ३५के सूत्रके अपवादरूपसे कहा गया है।

३८। प्रथम एवं तृतीय पादमें यदि तृतीयके साथ द्वितीय लकार मिलित, अर्थात् एक गुरु वर्णसे निबद्ध हो, तब उनको "उदीच्यवृत्ति" नामक वैतालीय छन्द कहते हैं।

३९। प्रदर्शित प्राच्यवृत्ति एवं उदीच्यवृत्ति इन दोनोंके लक्षणयुक्त छन्दको "प्रवृत्तक" वैतालीय कहते हैं।

४०। जिस छन्दमें सब पाद ही अयुक्‌लक्षणान्वित अर्थात् प्रत्येक पाद कुल १४ लकार, एवं द्वितीय लकार तृतीयके साथ मिलित हो, उसको "चारुहासिनी" कहते हैं।

४१। जिस छन्दके सब पाद युक्‌लक्षणान्वित अर्थात् प्रतिपादमें कुल सोलह लकार एवं पञ्चमके साथ चतुर्थ मिलित हो, उसको "अपरान्तिका" नामक वैतालीय कहते हैं।

४२। जिस छन्दके प्रतिपादमें शेष एक गुरुवर्ण रहकर कुल सोलह लकार रहें एवं नवम लकार मिलित नहीं, उसको "मात्रासमक" कहते हैं।

४३। जिस मात्रासमकछन्दके प्रतिपादमें द्वादश लकार और नवम लकार स्वरूपसे ही वर्त्तमान रहें, अर्थात् कोई भी गुरुवर्ण सङ्गत न हो, उसको "वानवासिका" नामक मात्रासमक कहते हैं।

४४। जिस मात्रासमक छन्दके प्रतिपादमें पञ्चम और अष्टम लकार स्वरूपसे ही वर्त्तमान रहें, उसको "विश्लोक" नामक मात्रासमक छन्द कहते हैं।

४५। जिस छन्दका नवम पञ्चम और अष्टम लकार स्वरूपमें वर्त्तमान रहें, उसको "चित्रा" नामक मात्रासमक कहते हैं।

४६। जिस छन्दके नवम वर्ण दशमवर्णको साथ एकीभूत हो अर्थात् एक गुरुवर्णसे व्यवस्थित हो, उसको "उपचित्रा" कहते हैं।

४७। पूर्व्वोक्त पांच प्रकार छन्दोंके बीचमें जिस जिस चारपाद छन्दोंको "पादाकुलक" कहते है।

४८। जिस छन्दके प्रतिपाद सोलह लघु वर्ण रहे, उसके "गीत्यार्या" नामक जाति कहते है। पहिलेसे ही ल अधिकार आकर सिद्धि होने भी दुसरिवार ल ग्रहण करके जानते हैं कि— पहिलेके स्थानोंमें जैसे एक गुरु वर्णसे दो लकार विन्यस्त किया हैं यहां पर उसी प्रकार नहीं होगा।

४९। वही गीत्यार्य्या यदि विपर्य्यस्त हो, अर्थात् एक अर्द्ध भाग वत्तिस लघुवर्णो निबद्ध होकर एक अर्द्धभाग सोलह गुरुवर्णसे निबद्ध हो, तब उसको "शिखा" कहते है।

५०। शिखाके वीचमें विशेष यह है कि, जिसका पूर्व्वभाग वत्तिस लघुवर्णोसे निबद्ध होकर शेष भाग सोलह गुरुवर्णोसे निबद्ध हो, उसका "ज्योतिः" नामक शिखा कहते है।

५१। जिस पूर्व्वभाग सोलह गुरुवर्णोंसे निबद्ध होकर शेषभाग वत्तिस लघु वर्णोंसे निबद्ध हो, उसको नाम "सौम्या" शिखा कहते है।

५२। जिसके प्रथम भागमें सत्ताइस लघु वर्ण और शेषमें एक गुरु वर्ण सवसहित उनत्तिस लकार, एवं शेष भागमें उनत्तिस लघु वर्ण और अन्तमें एक गुरु वर्ण सब मिलकर एकत्तिस लकार, उसका नाम "चूलिका"। कोई कोई छन्दः शास्त्रकार इस सूत्रका "चूलिका र्द्धेऽकोनत्रिंशदन्तेग्", इस प्रकार पाठ सङ्गत मानते हैं, और उसके मतमें चूलिकाके प्रत्येक अर्द्ध भागमें ही उनत्तिस लघु वर्ण और अन्तमें गुरुवर्ण सब मिलकर एकत्तिस लकार रहना चाहिये।

५३। अब गण-मात्रासे ग्रथित सब छन्दोंके गुरु लघु संख्या जनानेके लिये कहा जाता हैं। आर्य्या प्रभृति छन्दोंके बीचमें जिस निर्द्दिष्ट मात्रामें संख्यासे अक्षर संख्या कम होगी, उसको गुरुसंख्या और तद्भिन्न अन्यका लघु संख्या समझना। एकगुरु वर्णकी

द्विमात्रा रहनेसे गुरुवर्णमें समावेश रहनेसे ही मात्राकी संख्यासे अक्षरकी संख्या कम होती है। अतएव केवल लघुवर्णका समावेश रहनेसे ही लघुसंख्या होगी।

चतुर्थ अध्याय समाप्त। ४

---

## पञ्चम अध्याय

१। "वृत्त" शास्त्रसमाप्तिपर्य्यन्त यह अधिकार जावेगा। अर्थात् इससे लेकर शास्त्रसमाप्तिपर्य्यन्त जो सब छन्द होंगे वे सब ही वृत्तछन्दो होगा छन्द जाति और वृत्तभेदसे दो प्रकारका है। इस अधिकार सूत्रसे परवर्त्ती सब छन्दो ही वृत्तरूपसे निर्द्दिष्ट रहनेसे पूर्व्वोक्त सब लौकिक छन्दही जाति समझने चाहिये।

२। वृत्त छन्द तीन प्रकार हैं—सम, अर्द्धसम, और विषम। जिसका प्रत्येक पाद समान अर्थात् एक ही लक्षणसे लक्षित, उसको सम, जिसका अर्द्धभाग समान एक लक्षणसे लक्षित उसको अर्द्धसम, एवं जिसके सब पाद ही भिन्न भिन्न लक्षणाक्रान्त उसको विषम कहते है। नामको अर्थ लेकर ही इस प्रकार समझना होगा।

३। सूत्रस्थ "सम" शब्दका अर्थ लक्षणसे सम, वृत्तकी संख्या "तावत् कृत्वः कृत" का अर्थ उसके द्वारा गुणित। अतएव सूत्रार्थ हुया—समवृत्तकी संख्यासे समवृत्तकी संख्याको गुण करनेसे, जो संख्याका गुणफल होगा, उसीसे अर्द्धसम वृत्तकी संख्या समझना। जैसे अष्टमाध्यायमें गायत्त्री सम वृत्तकी संख्यानिर्द्दिष्ट हुई है—६४, इस ६४की ६४से गुण करनेसे गुणफल होगा ४०९६, अतएव गायत्त्री अर्द्धसम वृत्तकी संख्या हुई चार हजार छियानव।

४। अर्द्धसमवृत्तकी संख्यासे अर्द्धसम वृत्तकी संख्याको गुण करनेसे जो संख्याका गुण फल होता है उससे विषम वृत्तकी संख्या निर्द्धारित होती है। जैसे पूर्व्व कथित ४०११ द्वारा गुण करनेसे गुणफलसंख्या होती है – १, ६१, ७१, २१६। अतः विषम वृत्तकी वेसंख्या हुई।

५। उस विषम और अर्द्धसमवृत्तकी संख्यासे स्वीय स्वीय मूलराशिसंख्या त्याग करानी होगी। अर्थात् उक्त विषम वृत्तकी संख्यासे उस मूलराशि अर्द्धसमवृत्तकी संख्या ४०११ त्याग करनेसे शुद्ध विषम वृत्तकी संख्या होगी – २, ६१, ७३, ११० एवं प्रदर्शित अर्द्धसम वृत्तकी संख्यासे उसकी मूलराशि समवृत्त की संख्या ६४ त्याग करनेसे समवृत्तको संख्या होती है ४०३२।

६। आठ अक्षरका एक पाद। इस प्रकार छन्दोके पूर्व्व पूर्व्व अक्षर अर्थात् प्रथम तृतीय पञ्चम और सप्तम अक्षर गुरु एवं पर पर अक्षर अर्थात् द्वितीय, चतुर्थ, षष्ठ और अष्टम अक्षर लघु होनेसे उसको "समानी" कहते हैं। सिंहावलोकिन्यायानुसार नवम सूत्रसे अनुष्टुभ् अधिकार करके केवल अष्टाक्षर पाद धरा है।

७। अष्टाक्षर पाद छन्दके पूर्व्व पूर्व्व अक्षर अर्थात् प्रथम तृतीय, पञ्चम और सप्तम अक्षर ह्रस्व एवं पर पर अक्षर अर्थात् द्वितीय, चतुर्थ, षष्ठ, और अष्टम अक्षर दीर्घ होनेसे उसको "समानी" नामक छन्द कहते हैं। कोई कोई छन्द शास्त्रकार इसको "नाराच" कहते हैं।

८। समानी और प्रमाणी भिन्न अष्टाक्षर पाद छन्दको "वितान" कहते हैं।

९। इस सूत्रको अधिकार सूत्र जानना। सप्तम अध्यायकी समाप्तिपर्य्यन्त "पादस्थ" एवं इस अध्यायके विंश सूत्रके पूर्व्वपर्य्यन्त "अनुष्टुभवक्त्र" अधिकृत होगा।

१० । यह निषेध सूत्र । इस वक्त्र जातिमें पादके प्रथम वर्णके ऊर्द्ध में सगण ( ।।ऽ ) और नगण ( ।।। ) नहि देना होगा ।

११ । द्वितीय एवं चतुर्थ पादमें प्रथम वर्णके ऊर्द्ध में रगण (ऽ ।ऽ) नहि देना होगा ।

१२ । सगण नगण भिन्न 'म' आदिमें हैं—एसे छष्टो त्रिकगणोंके बीचमें जो कोई एक त्रिकगण देना आवश्यक है ।

१३ । पादके चतुर्थ अक्षरके ऊर्द्ध में यगण ( ।ऽऽ ) रहना आवश्यक है ।

१४ । जिस वक्त्रके युक्पादमें अर्थात् द्वितीय और चतुर्थ पादमें चतुर्थवर्णका ऊर्द्ध में जगण ( ।ऽ। ) रहेगा. उसको "पथ्या" कहते हैं । यह १३ सूत्रका अपवाद है ।

१५ । उक्तलक्षणके विपरीत ( अर्थात् जिसके प्रथम और तृतीय पादमें चतुर्थ वर्णके ऊर्द्ध में जगण ( ।ऽ। ) विन्यस्त रहे, उस वक्त्रको भी किसीके मतमें 'पथ्या' कहते हैं ।

१६ । जिस छन्दके अयुक्त पादमें अर्थात् प्रथम और तृतीय पादमें चतुर्थ वर्णके ऊर्द्ध में न ( ।।। ) एवं युक् पादमें अर्थात् द्वितीय और चतुर्थ पादमें चतुर्थ वर्णके ऊर्द्ध में यगण रहेगा, ऐसे अनुष्टुभ् वक्त्रको "चपला" कहते हैं ।

१७ । यह अधिकार सूत्र है । जिन छन्दके द्वितीय और चतुर्थ पादमें सप्तम अक्षर लघु होगा. उसको "विपुला" कहते हैं । उत्तिस सूत्रोंके साथ एक योगसे विपुलाका लक्षण निष्पन्न होगा । पथ्यामें प्रथम और तृतीय पादमें चतुर्थ वर्णके ऊर्द्ध में यगणकी आवश्यक । विपुलामे यगणके बदलमें भगण रगण वा नगण की आवश्यकता ; यह हि पथ्या और विपुलका भेद ।

१८ । सैतवआचार्य्य कहते हैं—युक्पाद और अयुक् पादमें सबस्थानमें सप्तम वर्ण लघु होगा ।

१९ । जिस छन्दके युक्पादमें सप्तम वर्ण लघु एवं अयुक्पादमें

चतुर्थ अक्षरके ऊर्द्ध्वमें यगणको बाधा देकर भगण, रगण वा नगण रहेगा उस छन्दको "विपुला" कहते हैं।

२०। अनुष्टुभ्‌को पादसे प्रत्येक पादमें चार चार अक्षर बढनेसे अर्थात् प्रथम पादमें आठ अक्षर, द्वितीय पादमें बारह अक्षर, तृतीय पादमें सोलह अक्षर और चतुर्थ पादमें विश अक्षर होनेसे जो छन्द होता, उसको "पदचतुरूर्द्ध" कहते है। इस छन्दमें अक्षरोंको ह्रस्वदीर्घ कोई नियम नहि है।

२१। पूर्वोक्त पदचतुरूर्द्ध के प्रतिपादके अन्तके दो दो अक्षर यदि दीर्घ हो तब उसको "आपीड़" कहते है। शेष दो वर्णोंका दीर्घत्व विधान होनेसे और सब वर्ण ह्रस्व होंगे, यह सूत्रकारका अभिप्राय जानना।

२२। पूर्वोक्त पदचतुरूर्द्ध के प्रतिपादके आदिमें दोवर्ण दीर्घ होनेसे उसको "प्रत्यापीड़" कहते हैं। यहां पर भी पूर्ववत् सब वर्ण ह्रस्व रहेगा सूत्रकारका ऐसा अभिप्राय जानना।

२३। पूर्वोक्त पदचतुरूर्द्ध के प्रतिपादके प्रथम दो अक्षर एवं शेष दो अक्षर गुरु होनेसे उसको भी "प्रत्यापीड़" कहते है। अतएव प्रत्यापीड़ छन्द दो प्रकार हुआ।

२४। यदि द्वितीयादि पादके सहित प्रथम पादका विपर्य्यास हो तब पदचतुरूर्द्ध यथाक्रमसे "मञ्जरी" "लवली" और "अमृतधारा" भागसे कथित होता है। अर्थात् आदि पादके स्थानमें द्वितीय पाद और द्वितीय पादके स्थानमें आदि पाद होनेसे "मञ्जरी" आदि पादके स्थानमें तृतीय पाद और तृतीय पादके स्थानमें आदि पाद होनेसे "लवली", एवं आदिपादके स्थानमें चतुर्थ पाद और चतुर्थ पादके स्थानमें आदि पाद होनेसे "अमृतधारा" नाम होगा। कोई कोई छन्दःशास्त्रकार आपीड़ादि छन्दोंके इस प्रकार पादविपर्य्याससेभी

मञ्जरी प्रभृति संज्ञा करते हैं। यहाँ हि पर पदचतुरूर्द्ध्वाधिकार समाप्त हो गया है।

२५। जिस छन्दके प्रथम पादमें यथाक्रमसे सगण, जगण, सगण, और एक ह्रस्व वर्णोंसे कुल १० अक्षर; द्वितीय पादमें नगण, सगण, जगण और दीर्घवर्णोंसे कुल १० अक्षर, तृतीय पादमें भगण, नगण, यगण, लकार और एक गुरु वर्णोंसे कुल ११ अक्षर, एवं चतुर्थ पादमें सगण, जगण, एकही गुरुवर्णसे कुल १३ अक्षर हो, उस वृत्तको "उद्गता" कहते हैं। इससे इस प्रकार जानना चाहिये इस छन्दका आदि पाद द्वितीयपादके सहित एकतः अर्थात् विना विलम्बसे पढ़ना होगा।

२६। जिस छन्दके तृतीय पादमें यथाक्रमसे रगण, नगण, भगण और एक दीर्घ वर्णसे कुल १० अक्षर एवं अन्य तीन पाद पूर्वोक्त उद्गता छन्दके लक्षणयुक्त होतो उसको "सौरभक" कहते है।

२७। जिस छन्दके तृतीय पादमें यथासंख्यासे दो नगण और दो सगण द्वारा कुल द्वादश अक्षर और अन्य तीन पाद पूर्वोक्त उद्गतालक्षणयुक्त हो, उसको "ललित" नामक छन्द कहते हैं।

२८। जिसके प्रथम पादमें यथाक्रमसे मगण, सगण, जगण, भगण और दो गुरुवर्णोंसे कुल १४ चौद अक्षर; द्वितीय पादमें सगण, नगण, जगण, रगण और गुरुवर्णसे कुल १३ अक्षर; तृतीय पादमें दो नगण और सगणसे कुल ६ अक्षर एवं चतुर्थ पादमें तीन नगण, जगण और यगणद्वयसे १५ अक्षर होता हैं उसको "उपस्थित-प्रचुपित" नामक वृत्त कहते हैं। इस सूत्रमें "पृथगाद्य" इस अंशसे उद्गता छन्दका "एकतः" अधिकार निवृत्त हुया अर्थात् इस छन्दमें उद्गताकी तरह प्रथम पाद द्वितीय पादकि साथ एकत्र नहि पढ़ना होगा॥

२९। जिसके तृतीय पादमें यथाक्रमसे दो नगण, एक सगण,

नगण, और मगणसे कुल १८ अक्षर एवं अन्य तीन पाद प्रदर्शित "उपस्थितप्रचुपित" छन्दके लक्षणाक्रान्त हो उसको "वर्द्धमान" नामक वृत्त कहते हैं।

३०। जिसके तृतीय पादमें यथाक्रमसे तगण, जगण और रगणसे कुल ९ अक्षर एवं अन्य तीन पाद यथोक्त "उपस्थितप्रचुपित" छन्दके लक्षणाक्रान्त हो, उसको "शुद्धविराड्ऋषभ" नामक वृत्त कहते हैं।

३१। यह अधिकार सूत्र है। इस अध्यायकी समाप्तिपर्य्यन्त "अर्द्ध" यह सूत्र अधिकृत होगा अर्थात् अतःपर अध्यायसमाप्ति-पर्य्यन्त जो सब सूत्र करेंगे सबहि अर्द्ध के लक्षण होंगे।

३२। जिसके प्रथम पादमें यथाक्रमसे तीन सगण एक लघुवर्ण और एक गुरुवर्णसे कुल ११ अक्षर, द्वितीय पादमें तीन भगण और दो गुरुवर्ण द्वारा १० अक्षर एवं (समप्रविभागवाची अर्द्ध शब्द द्वारा (द्वितीयार्द्ध) और इस प्रकार अर्थात् तृतीय पाद प्रथम पादके और चतुर्थ पाद द्वितीय पादके लक्षणयुक्त हो उसको "उपचित्रक" नामक वृत्त कहते हैं।

३३। जिसके प्रथम पादमें यथाक्रमसे तीन भगण और दो गुरुवर्ण द्वारा कुल ११ अक्षर, द्वितीय पादमें नगण, दो जगण और रगण द्वारा कुल १२ अक्षर एवं पूर्ववत् तृतीय प्रथमपादके और चतुर्थ पाद द्वितीयके लक्षणयुक्त हो उसको "द्रुतमध्या" नामक वृत्त कहते हैं।

३४। जिस छन्दके प्रथम पादमें यथाक्रमसे तीन सगण और एक दीर्घवर्ण, द्वितीय पादमें तीन भगण और दो दीर्घवर्ण रहे एवं पूर्व्ववत् तृतीय पाद प्रथम पादके और चतुर्थपाद द्वितीय पादके लक्षणयुक्त हो उसको "वेगवती" नामक वृत्त कहते हैं।

३५। जिस छन्दके प्रथम पादमें यथाक्रमसे तगण, जगण, रगण, और एक दीर्घवर्ण, द्वितीय पादमें मगण, सगण जगण और दो

दीर्घवर्ण रहें, एवं पूर्व्ववत् तृतीय पाद प्रथम पादके एवं चतुर्थपाद द्वितीय पादके लक्षणयुक्त होनेसे उसको "भद्रविराट्" नामक छन्द कहते हैं।

३६। जिस छन्दके प्रथम पादमें यथाक्रमसे सगण, जगण, सगण और एक दीर्घवर्ण; द्वितीय पादमें भगण, रगण, नगण और दो दीर्घवर्ण रहें, एवं पूर्व्ववत् तृतीयपाद प्रथमपादके और चतुर्थपाद द्वितीयके लक्षणयुक्त हो उसको "केतुमती" नामक छन्द कहते हैं।

३७। जिस छन्दके प्रथम पादमें यथाक्रमसे दो तगण, जगण, और दो दीर्घवर्ण, द्वितीय पादमें जगण तगण, जगण और दो दीर्घवर्ण रहें, एवं तृतीय पाद प्रथम पादके और चतुर्थ पाद द्वितीय पादके लक्षणान्वित हो, उसको "आख्यानिकी" नामक छन्द कहते हैं।

३८। जिस छन्दके प्रथम पादमें क्रमसे जगण, तगण, जगण, दो दीर्घवर्ण; द्वितीय पादमें दो तगण, दो जगण, और दो दीर्घवर्ण रहें, और तृतीय पाद प्रथम पादके और चतुर्थ पाद द्वितीय पादके लक्षणान्वित होता है, उसको "विपरीताख्यानिकी" कहते हैं। यह दो छन्द वक्ष्यमाण उपजातिके अन्तर्गत होनेसे भी विशेष संज्ञाके निमित्त अर्द्धसमाधिकारमें हो पड़ना चाहिये यह छन्दोंके विद्वानोंका अभिप्राय है।

३६। जिस छन्दके प्रथम पादमें क्रमसे तीन सगण, एक ह्रस्व वर्ण, और एक गुरुवर्ण; द्वितीय पादमें नगण, दो भगण और रगण रहे एवं तृतीय पाद प्रथमके और चतुर्थ पाद द्वितीय पादके समान लक्षणान्वित होता है, उसका नाम "हरिणप्लुता" वृत्त है।

४०। जिस छन्दके प्रथम पादमें क्रमसे दो नगण, रगण, एक ह्रस्व और एक दीर्घवर्ण, द्वितीय पादमें नगण; दो जगण और रगण रहे एवं तृतीय पाद प्रथम पादके और चतुर्थ पाद द्वितीय पादके समान लक्षणान्वित हो, उसको "अपरवक्त्र" नामक छन्द कहते

है। यह छन्द वैतालीयके बीचमें पढ़नेसे भी विशेष संज्ञाके लिये इस प्रकरणमें पढ़ा है।

४१। जिस छन्दके प्रथम पादमें क्रमसे दो नगण, रगण, और यगण ; द्वितीय पादमें नगण, दो जगण, रगण और एक दीर्घवर्ण रहे एवं तृतीय पाद प्रथम पादके और चतुर्थ पाद द्वितीयपादके समान लक्षणान्वित हो, उसको "पुष्पिताग्रा" कहते हैं। यह छन्द "औपच्छन्दसिक" के बीचमें पठित होनेसे भी विशेष संज्ञा जनानेके लिये इस प्रकरणमें पठित हुआ है।

४२। जिस छन्दके प्रथम पादमें क्रमसे रगण, जगण फिर भी रगण और जगण ; द्वितीय पादमें जगण, रगण, फिर भी जगण, रगण और एक दीर्घवर्ण रहे एवं तृतीय पाद प्रथम पादके और चतुर्थ पाद द्वितीय पादके समानलक्षणान्वित हो, उसको "यवमती" नामक छन्द कहते हैं।

४३। जिस छन्दके प्रथम पादमें पहिले अष्टाविंशति अक्षर लघु और शेषके एक गुरु कुल २९ वर्ण, २य पादमें ३० लघु वर्ण और शेष गुरु वर्ण, कुल ३१ वर्ण हो और ३य पाद प्रथम पादके ४र्थ पाद २य पादके समान लक्षणान्वित हो, उसको "शिखा" नामक वृत्त कहते हैं।

४४। जिस छन्दके प्रथम और तृतीय पादमें शिखाछन्दोमें कहे हुये ३१ वर्ण, एवं द्वितीय और चतुर्थपादके शिखा छन्दमें कहे हुये २९ वर्ण हो, उसको "खञ्जा" नामक छन्द कहते हैं।

---

## षष्ठ अध्याय

१। छन्दशास्त्रमें छन्दसे निबद्ध श्लोकोंके पादादि विभागको (अर्थात् यहां पर विश्राम होता है उस स्थलके ज्ञापकको) नाम यति है। वृत्ति देखो।

२। जिसके ( गायत्रीच्छन्दके ) प्रत्येकपादमे तगण और यगण रहें, उसको "तनुमध्या" नामक छन्द कहते हैं।

३। जिसके ( उष्णिकछन्दके ) प्रत्येक पादमें जगण, सगण और गकार रहें, उसको "कुमारललिता" छन्द कहते हैं।

४। जिस अनुष्टुभछन्दके प्रत्येक पादमें भगण, तगण, लकार और गकार रहें, उसको "माणवकाक्रीड़ितक" छन्द कहते हैं।

५। जिस अनुष्टुभछन्दके प्रत्येक पादमें दो भगण और दो गकार रहें, उसको "चित्रपदा" नामक वृत्त कहते हैं।

६। जिस अनुष्टुभछन्दके प्रत्येक पादमें दो भगण और दो गकार रहें, उसको "विद्युन्माला" नामक वृत्त कहते हैं।

७। जिस श्लोकके प्रतिपादमें मगण और नगण एवं दो दीर्घ वर्ण रहें, उसको "हंसरुत" छन्द कहते हैं।

८। जिस छन्दके प्रतिपादमें दो नगण और मगण रहें, उसको "भुजगशिशुभृता" छन्द कहते हैं। इस छन्दमें सात और दो अक्षरों पर यति रहेगी।

९। जिस श्लोकके प्रतिपादमें रगण, नगण, और सगण रहें उसको "हलमुखी" नामक छन्द कहते हैं। इस छन्दमें तीन और छय अक्षरोंमें यति रहेगी।

१०। जिस श्लोकके प्रतिपादमें मगण, सगण, जगण और एक दीर्घवर्ण रहे, उसको "शुद्धविराट्" छन्द कहते हैं। इस छन्दका पादान्तमें यति होगी।

११। जिस श्लोकके प्रतिपादमें मगण, नगण, यगण और एक दीर्घवर्ण रहें उसको "पणव" छन्द कहते हैं। इस छन्दमें पांच पांच अक्षरोंमें यति होगी।

१२। जिस श्लोकके प्रतिपादमें भगण, मगण, सगण और

एक दीर्घवर्ण रहे, उसको "रुक्मवती" नामक छन्द कहते हैं। इस छन्दमें पादान्तमें यति होगी।

१३। जिस श्लोकके प्रतिपादमें रगण, जगण, रगण और एक दीर्घवर्ण रहे, उसको "मयूरसारिणी" छन्द कहते हैं। इस छन्दमें पादान्तमें यति होगी।

१४। जिस श्लोकके प्रतिपादमें मगण, भगण, सगण और एक दीर्घवर्णसे रचित हो उसको "मत्ता" नामक छन्द कहते हैं। इस छन्दमें चार अक्षर और छह अक्षरोंमें यति होगी।

१५। जिस छन्दका प्रतिपादमें नगण, दो जगण और एक दीर्घ वर्णसे रचित हो, उसको "उपस्थिता" छन्द कहते हैं। इस छन्दमें दो और आठ अक्षरोंमें यति होगी।

१६। जिस श्लोकका प्रतिपाद दो तगण, एक जगण और दो दीर्घ वर्णोंसे रचित हो, उसको "इन्द्रवज्रा" कहते हैं। इस छन्दोंमें पादान्तमें यति होगी।

१७। जिस श्लोकका प्रतिपाद जगण, तगण, जगण और दीर्घ-वर्णोंसे रचित हो, उसको "उपेन्द्रवज्रा" कहते हैं। इस छन्दमें भी पादान्तमें यति का नियम है।

१८। जिस श्लोकका कोई पाद इन्द्रवज्रादि लक्षणसे, कोई पाद उपेन्द्रवज्रादि लक्षणसे रचित हो, उसको "उपजाति" कहते हैं। इस प्रकार वंशस्थविलका साथ इन्द्रवंशाका लक्षण और शालिनी की साथ वातोर्मीकी लक्षण मिलनेसे भी "उपजाति" छन्द होता है। उपजाति नानाप्रकार की है। इन्द्रवज्रासे उपेन्द्रवज्राके मिलनेसे जो जाति होती है उसके भेदप्रस्तारानुसारसे चौदह प्रकारके हैं।

१९। जिस श्लोकका प्रतिपाद तीन भगण और दो दीर्घ

वर्णोंसे रचित हो, उसको "दोधक" कहते हैं। इसमें पादान्तमें यतिका नियम है।

२०। जिस श्लोकका प्रतिपाद मगण दो तगण और दो दीर्घ वर्णोंसे रचित हो, उसको "शालिनी" कहते हैं। इस छन्द चार और सात अक्षरोंमें यति होती है।

२१। जिस श्लोकका प्रतिपाद मगण, भगण, तगण और दो दीर्घ वर्णोंसे रचित हो, उसको "वातोर्मी" कहते हैं। इस छन्दमें चार और सात अक्षरोंमें यति होती है।

२२। जिस श्लोकका प्रतिपाद मगण, भगण, नगण एक लघुवर्ण और एक दीर्घवर्णसे रचित हो उसको "भ्रमरविलसिता" कहते हैं। इसमें चार और सात अक्षरोंमें यति होती है।

२३। जिस श्लोकका प्रतिपाद रगण, नगण, एक लघु वर्ण, एक गुरुवर्णसे रचित हो, उसको "रथोद्धता" कहते हैं। इस छन्दमें पादान्तमें यति होगी।

२४। जिस श्लोकका प्रतिपाद रगण, नगण, भगण और दो दीर्घवर्णसे रचित हो, उसको "स्वागता" कहते हैं। इस छन्दमें पादान्तमें यति होगी।

२५। जिस श्लोकका प्रतिपाद दो नगण एक मगण और दो गुरुवर्णसे रचित हो, उसके "वृन्ता" छन्द कहते हैं। इस छन्द मण्डूकप्लुति न्यायानुसार चार और सात अक्षरोंमें यति होगी।

२६। जिस श्लोकका प्रतिपाद रगण, जगण, रगण एक लघु वर्ण और एक गुरुवर्णसे रचित हो उसको "श्येनी" छन्द कहते हैं। इस छन्दको पादान्तमें यति होगी।

२७। जिस श्लोकका प्रतिपाद जगण, रगण, जगण, और दो गुरुवर्णसे रचित हो उसको "विलासिनी" छन्द कहते हैं। इस छन्दमें यतिको नियम नहीं।

२८। षष्ठाध्यायकी समाप्तिपर्य्यन्त जगती संज्ञाका अधिकार होगा। इस जगती संज्ञासे अध्यायकी समाप्तिपर्य्यन्त समस्त छन्दोंके लक्षण ही जगती संज्ञाके अन्तर्गत होंगे। इस लिये आगारो जो 'तोटकं स' इस प्रकार जो तोटकका लक्षण कहेंगे, वह भी जगतीके पादके अक्षरोंकी संज्ञाकी बोधक होगा। तोटक लक्षणका तात्पर्य्य तोटकके लक्षणके अनुवादमें दिखाया जायगा।

२९। जिस छन्दमें जगण, तगण, जगण और रगण रहे, उसको "वंशस्था" नामक छन्द कहते हैं।

३०। जिसके प्रतिपादमें दो तगण, एक जगण और रगण रहे, उसको "इन्द्रवंशा" नामक वृत्त कहते हैं। इस छन्दमें पादान्तमें यति होगी।

३१। जिसके प्रतिपादमें नगण, भगण और रगण रहे, उसको "द्रुतविलम्बित" नामक छन्द कहते हैं। पादान्तमें यति होगी।

३२। जगती अधिकारके अनुसार जबतक द्वादश अक्षर पूर्ण न हो, तबतक सगणका व्यवहार करना चाहिये -अर्थात् जिसके प्रतिपादमें चार सगण रहे उसको "तोटक" कहते हैं। पादान्तमें यतिका नियम।

३३। जिसके प्रतिपादमें दो नगण, एक मगण और यगण हो, उसको 'पुट' नामक वृत्त कहते हैं। इसमें आठ और चार अक्षरोंमें यति होगी।

३४। जिसके प्रतिपादमें जगण, सगण, फिर भी जगण और सगण रहे, उसको 'जलोद्धतगति' नामक वृत्त कहते हैं। इसमें प्रति छह अक्षरोंमें यति होगी।

३५। जिसके प्रतिपादमें नगण, यगण, फिर नगण और यगण

रहे उसको "कुसुमविचित्रा" छन्द कहते हैं। इसमें प्रति छह अक्षरोंमें यति होगी।

३६। जिसके प्रतिपादमें दो नगण, एक मगण और रगण रहे, उसको "तत" नामक वृत्त कहते हैं। इसमें यतिका नियम नहीं है।

३७। जिसके प्रतिपादमें दो नगण और दो रगण रहे, उसको "चञ्चलाक्षिका" कहते हैं। इसमें भी यतिका नियम नहीं है।

३८। जिसके प्रतिपादमें चार यगण रहे, उसको "भुजङ्ग प्रयात" कहते हैं। इसमें पादान्तमें यतिका नियम है।

३९। जिसके प्रतिपादमें चार रगण रहे, उसको "स्रग्विणी" वृत्त कहते हैं।

४०। जिसके प्रतिपादमें सगण, जगण फिर भी दो सगण हो, उसको "प्रमिताक्षरा" नामक छन्द कहते हैं। इसका पादान्तमें यतिका नियम है।

४१। जिस छन्दके प्रतिपादमें भगण, मगण, सगण और मगण रहे, उसको 'कान्तोत्पीड़ा' नामक छन्द कहते हैं। पादान्तमें यति होगी।

४२। जिसके प्रतिपादमें दो मगण और दो यगण होंगे, उसको "वैश्वदेवी" नामक छन्द कहते हैं। इसमे पांच और सात अक्षरोंमें यति होगी।

४३। जिसके प्रतिपादमें तगण, मगण, नगण, और यगण रहें उसको "वाहिनी" नामक वृत्त कहते हैं।

४४। जिसके प्रतिपादमें नगण, जगण, भगण और यगण रहें उसको "नवमालिनी" नामक वृत्त कहते हैं।

षष्ठ अध्याय समाप्त। ६

## सप्तम अध्याय



* अब एक एक अक्षरोंकी वृद्धिमें अतिजगती, शक्करी, अतिशक्करी, अत्यष्टि, धृति और अतिधृति इन सात छन्दोंको क्रम क्रमसे कहे जाते हैं।

१। जिसके प्रतिपादमें मगण, नगण, जगण, रगण और एक गुरुवर्ण रहे, उसको "प्रहर्षिणी" कहते हैं। इसमें तीन और दश अक्षरोंमें यति होगी।

२। जिसके प्रतिपादमें जगण, भगण, सगण, जगण और एक गुरुवर्ण रहे, उसको 'रुचिरा' कहते हैं। इसमें चार और नवो अक्षरोंमें यति होगी।

३। जिसके प्रतिपादमें मगण, नगण, यगण, सगण और एक गुरुवर्ण रहे, उसको "मत्तमयूर" नामक छन्द कहते हैं। इसमें भी चार और नवों अक्षरोंमें यति होगी।

४। जिस छन्दका प्रतिपादमें तीन नगण एक एक सगण और एक गुरुवर्ण रहे, उसको "गौरी" नामक वृत्त कहते हैं।

५। जिसका प्रतिपादमें मगण, नगण, नगण, सगण और दो गुरु रहा है, उसके "असम्बाधा" नामक वृत्त कहते हैं।

६। जिसका प्रतिपादमें दो नगण, एक रगण, सगण, एक लघु और एक गुरु रहा है, उसके "अपराजिता" नामक छन्द कहते हैं। इस छन्दका सात सात अक्षरमें यति है।

७। जिसका प्रतिपादमें दो नगण, एक भगण, एक नगण एक लघु और एक गुरु रहा है, उसको "प्रहरणकलिता" नामक वृत्त कहते हैं। इस छन्दका भी सात अक्षरोंमें यति है।

८। जिसका प्रतिपादमें तगण, भगण, दो जगण और दो गुरु है, उसका "वसन्ततिलका" नामक वृत्त कहते हैं।

९। इस "वसन्ततिलका" छन्दः काश्यप आचार्य्यका मतसे "सिंहोन्नता" कहा जाता है।

१०। सैतवाचार्य्य इस वसन्ततिलकाको "उद्धर्षिणी" नामसे कहा है।

११। जिसके प्रतिपादमें चार नगण और एक सगण रहे, उसको 'चन्द्रावर्त्ता' कहते हैं।

१२। इस चन्द्रावर्त्ता छन्दके षष्ठ और नवमाक्षरमें यति होनेसे इसहीको "माला" कहते हैं।

१३। जब इस ही "चन्द्रावर्त्ता" छन्दके आठ और सात अक्षरोंमें यति होगी, तब इसका नाम "मणिगुणनिकर" होगा।

१४। जिसके प्रतिपादमें दो नगण, एक भगण और दो यगण होंगे, उसको "मालिनी" छन्द कहते हैं।

१५। जिसके प्रतिपादमें भगण, रगण, तीन नगण और एक गकार होगा, उसको "ऋषभगजविलसित" नामक छन्द कहते हैं। इससे सात और नौ अक्षरोंमें यति होगी।

१६। जिसके प्रतिपादमें नगण, सगण, मगण, रगण, सगण, एक लकार और गकार रहे, उसको 'हरिणी' कहते हैं। छह, चार और सात अक्षरोंमें यति होगी।

१७। जिसके प्रतिपादमें जगण, सगण जगण, सगण, यगण, लकार और गकार रहे, उसको 'पृथ्वी' छन्द कहते हैं। आठ और नौ अक्षरोंमें यति होगी।

१८। जिसके प्रतिपादमें भगण, रगण, नगण, भगण, नगण, लकार और गकार रहे, उसको 'वंशपत्रपतित' नामक छन्द कहते हैं। दश और सात अक्षरोंमें यति होगी।

१९। जिसके प्रतिपादमें मगण, भगण, नगण, तगणद्वय और दो गगण रहे, उसको 'मन्दाक्रान्ता' कहते हैं। इस छन्दमें चार छह और सात अक्षरोंमें यति होगी।

२०। जिसके प्रतिपादमें यगण, मगण, नगण, सगण, भगण, लकार और गकार रहे, उसको "शिखरिणी" नामक वृत्त कहते हैं। इसमें छह और ग्यारह अक्षरोंमें यति होगी।

२१। जिसके प्रतिपादमें मगण, तगण, नगण और तीन यगण रहे, उसको "कुसुमितलतावेल्लिता" छन्द कहते हैं, इस छन्दमें पांच छह सात अक्षरोंमें यति होगी।

२२। जिसके प्रतिपादमें मगण, सगण, जगण, और सगण, दो तगण और एक गकार रहें, उसको "शार्दूलविक्रीडित" छन्द कहते हैं। इस छन्दमें चार और सात अक्षरोंमें यति होगी;

२३। जिसके प्रतिपादमें मगण, रगण, भगण, नगण, यगण, भगण लकार और गकार रहे, उसको "सुवदना" नामक छन्द कहते हैं। इस छन्दमें सात और छह अक्षरोंमें यति होती है।

२४। जिसके प्रतिपादमें यथासंख्य गकार और लकारसे बीश अक्षर पूर्ण होंगे, उसको "वृत्त" नामक वृत्त कहते हैं।

२५। जिसके प्रतिपादमें मगण, रगण, भगण, नगण, और तीन यगण रहें, उसको "स्रग्धरा" नामक वृत्त कहते हैं। इस छन्दमें सात सात अक्षरोंमें यति होगी।

२६। जिसके प्रतिपादमें भगण, रगण, नगण, रगण, नगण, और गकार रहे उसको "भद्रक" नामक वृत्त कहते हैं। इस छन्दमें दश और बारहों अक्षरोंमें यति होगी।

२७। जिसके प्रतिपादमें नगण, जगण, भगण, जगण, भगण, जगण, भगण, लकार और गकार रहे, उसको "अश्वललित" नामक छन्द कहते हैं। इस छन्दमें ११ और १२ अक्षरोंमें यति होगी।

२८। जिसके प्रतिपादमें दो मगण, तगण, चार नगण एक लकार और गकार रहे, उसको "मत्ताक्रीड़ा" नामक वृत्त कहते है। इस छन्दमें ८ और १५ अक्षरोंमें यति होती हैं।

२९। जिसके प्रतिपादमें भगण, तगण, नगण, सगण, दो भगण, एक नगण और यगण रहेंगे, उसको 'तन्वी' वृत्त कहते हैं। इसके प्रतिपादमें पांच सात और बारहा अक्षरोंमें यति होती है।

३०। जिसके प्रतिपादमें भगण. मगण, सगण, भगण चार नगण और एक गुरु रहे, उसको "क्रौञ्चपदा" नामक छन्द कहते है। इस छन्दमें पांच आठ और सात अक्षरोंमें यति होगी।

३१। जिसके प्रतिपादमें दो भगण नगण, तीन नगण रगण, सगण एक लघु और एक दीर्घ रहे, उसको "भुजङ्गविजृम्भित" कहते हैं। इसमें ८।११ और ७ अक्षरोंमें यति होगी।

३२। जिसके प्रतिपादमें मगण. छह नगण, एक सगण और दो गुरु रहे, उसको "अपवाहक" छन्द कहते हैं। इस छन्दमें छह, नौ, छह और पांच अक्षरोंमें यति होगी

३३। अब दण्डक जाति कहते हैं। जिसको प्रतिपादमें दो नगण और सात रगण रहें, उसको 'दण्डक' नामक वृत्त कहते है। सब छन्दों के ही एक एक अक्षरको वृद्धिसे प्रवृत्तिके कारण छाब्बीश अक्षर उत्कृतिके पिछे दण्डके प्रस्तावसे इसमें सत्ताइस अक्षर होगे। "दण्डको नौ रः" इस विधानमे आगाड़ि एक एक अक्षर की वृद्धिसे 'प्रस्तार' कथित होगा।

३४। सत्ताइस अक्षर विशिष्ट जो प्रथम 'दण्डक' उसको 'चण्ड-वृष्टिप्रपात' कहते हैं।

३५। रात और माण्डव्य ऋषियोंने अन्य वृत्त स्थानमें इस नामका "चण्डवृष्टिप्रपात" उल्लेख किया हैं। एवं इस वृत्तका अन्य नाम व्यवहार किया है।

३६। इस खण्डवृष्टिप्रपातसे ऊर्द्ध्व दण्डकप्रस्तारका "प्रचित" नाम होगा, पहिले सब छन्दोंकी एक एक अक्षरकी वृद्धिकी बात कहि है। अब रेफयुत तीन अक्षरोंसे इसकी वृद्धि कहते हैं।

सप्तम अध्याय समाप्त। ७

---

# अष्टम अध्याय

१। इस छन्दःशास्त्रमें जिसका नाम उल्लेख नहीं किया है, परन्तु उसका प्रयोग देखा जाता है, उसको 'गाथा' नाम समझना चाहिये।

२। जिसके प्रतिपादमें भगण, नगण, नगण, और दो गुरुवर्ण हो, एवं पांच और छह अक्षरोंमें यति हो, उसका नाम "कुड्मल-दन्ती" है।

३। जिसके प्रतिपादमें नगण, दो जगण और रगण हो, उसको 'वरतनु' कहते हैं। इसका छह अक्षरोंमें यति होगा।

४। जिसके प्रतिपादमें मगण, भगण, सगण और मगण रहे, चार और आठ अक्षरोंमें यति हो, उसको 'जलधरमाला' कहते हैं।

५। जिसके प्रतिपादमें दो नगण, और दो रगण एवं पादान्तमें यति रहे, उसको 'गौरी' वृत्त कहते हैं।

६। जिसके प्रतिपादमें भगण, नगण, नगण, सगण तथा पांच और सात अक्षरोंमें यति हो, उसको 'ललना' वृत्त कहते हैं।

७। जिसके प्रतिपादमें सगण, जगण, सगण, जगण और एक गुरु रहे, एवं पादान्तमें यति हो, उसको 'कनकप्रभा' कहते है।

८। जिसके प्रतिपादमें दो नगण, दो तगण एवं एक गुरु हो, तथा सात और छह अक्षरोंमे यति हो, उसको "कुटिलगति" कहते है।

६। जिसके प्रतिपादमें भगण, जगण, सगण, नगण, एवं दो गुरु रहें. एवं पादान्तमें यति हो, उसको "वरसुन्दरी" कहते है।

१०। जिसके प्रतिपादमें मगण, भगण, नगण, यगण और दो गुरु रहें एवं चार दश और चतुर्दशाक्षरमें यति हो, उसको "कुटिला" कहते है।

११। जिसके प्रतिपादमें भगण, रगण, नगण, दो भगण और एक गुरु रहे, एवं ५म ११श और १६श अक्षरोंमें यति हो, उसको 'शैलशिखा' कहते हैं।

१२। जिसके प्रतिपादमें भगण, रगण, यगण, दो नगण, और एक गुरु रहे, एवं पादान्तमें यति हो, उसको "वरयुवती" नामक गाथा कहते हैं।

१३। जिसके प्रतिपादमें दो सगण, एक जगण, भगण, जगण, और दो गुरुवर्ण रहे, उसको "अतिशायिनी" कहते हैं। इसमें १० और ७ अक्षरोंमें यति होगी।

१४। जिसकी प्रतिपादमें नगण, जगण, भगण, दो जगण एक लघु और एक दीर्घ रहे. एवं पादान्तमें यति हो, उसको "अवितथ" नामक गाथा कहते हैं।

१५। जिसके प्रतिपादमें पूर्वोक्त १४ सूत्रके सबगण एवं आठ अक्षर, त्रयोदश अक्षर, एवं सप्तदश अक्षरोंमें यति हो, उसका नाम "कोकिलक" गाथा कहते हैं।

१६। जिसके प्रतिपादमें रगण, सगण, दो जगण, एक भगण और

रगण रहे एवं ८ और १० अक्षरोंमें यति हो उसको नाम "विबुध-प्रिया" कहते है।

१७। जिसके प्रतिपादमें दो नगण चार रगण एवं एक भगण और १० अक्षरोमें यति हो उसको 'नाराचक' कहते है।

१८। जिसके प्रतिपादमें यगण, मगण, नगण, सगण, और दो रगण एवं एक गुरु रहे, ६ और १२श एवं १६ अक्षरोमें यति हो उसको नाम 'विस्मिता' है।

१९। जिसके प्रतिपादमें नगण, जगण, भगण, तीन जगण, और एक रगण, पादान्तमें यति हो उसको नाम "शशिवदना"। कोई कोई इसका नाम "पञ्चकावली" कहते है।

२०। ग्रन्थकार "द्विकौ ग्लौ" इत्यादि सूत्रसे प्रस्तार निरूपण करते है। पहिले एकाक्षर प्रस्तार प्रणाली दिखाते है। यथा एकाक्षर प्रस्तारके उपरिभागमें गकार और निम्नभागमें लकार स्थापन करना चाहिये। द्व्यक्षरप्रस्तार विषयमें पहिले यह गकार और उसके नोचे लकार लिखकर एक रेखा देना चाहिये; फिर इस रेखाका नोचे पहिले गकार लिखकर, उसके नीचे लकार लिखो। फिर जो कुछ करना होगा 'मिश्रौ च' (२१) इस सूत्रके अर्थमें कहा जायेगा।

२१। पूर्व्व सूत्रमें कहे हुये नियमके अनुसार ग और ल दो भागमें रखनेसे प्रथम भागके द्वितीय अक्षरके स्थानमें ग एवं द्वितीय भागके द्वितीय अक्षरके स्थानमें ल रखना होगा। तदन्तर प्रथम भागके द्वितीयाक्षरके स्थानमें स्थित गकारके साथ प्रथम भाग मिश्रित करनेसे और ग ग और ल ग—इस दो प्रकारसे होगा। एवं द्वितीयभागके द्वितीयाक्षरके स्थानमें स्थित लकार को साथ द्वितीय भाग मिश्रित करनेसे ल ग और ल ल—इस दो प्रकारसे होगा।

अतएव द्व्यक्षर प्रस्तार चार प्रकारका होगा। यथा—ग ग, लग, ग ल, ल ल यह विषय टिप्पनीमें अच्छी तरह दिखाया गया है।

२२। पूर्ववत् द्व्यक्षर प्रस्तार दो भागोंमें रखकर प्रथम भागके तृतीयाक्षरके स्थानमे गकार देकर उसकी साथ प्रथम भाग मिश्रित करो, एवं द्वितीय भागके तृतीय स्थानमें लकार देकर उसकी साथ द्वितीय भाग मिश्रित करो। इस प्रकारसे आठ प्रकारका प्रस्तार सिद्ध होता है। प्रस्तारके विषयमें प्रथम भागके शेषमें स्थित गकार द्वितीयभागके मध्यमें प्रवेश नहि करना चाहिये, एवं द्वितीयभागका शेषस्थित लकारभि प्रथम भागके बीचमें नहि देना चाहिये। इस प्रकार त्र्यक्षर प्रस्तार दो भागमें स्थापन करके प्रथम भागके चतुर्थ अक्षरके स्थानमें गकार, एवं द्वितीय भागके चतुर्थ अक्षरके स्थानमें लकार स्थापन करके मिश्रित करनेसे षोलह प्रकारका चतुरक्षर प्रस्तार होगा। इस प्रस्तारसे चतुरक्षर प्रस्तार दो भागमें स्थापन करनेसे ३२ प्रकारका पञ्चाक्षर प्रस्तार होगा। पञ्चाक्षर प्रस्तार दो भागमें स्थापन करनेसे ६४ प्रकारका षड़क्षर प्रस्तार होगा। एकाक्षरसे लेकर षड़क्षर पर्य्यन्त जो प्रस्तार-संख्या दिखाइ है, वह समवृत्त प्रस्तार-संख्या। सप्ताक्षरादिके सम्बन्धमें भी इस ही प्रकार प्रस्तारका नियम जानना चाहिये।

२३। पूर्व्वोक्त त्र्यक्षर प्रस्तारमें आठ "त्रिका" (मकारादिगण) होती है। इन सब गणोंको सूत्रकार ग्रन्थारम्भमें "धी, श्री, स्त्री, म्" इत्यादि सूत्रोंसे दिखाया है। इस प्रकार चतुरक्षर प्रस्तारमें सर्व्वगुर्व्वादिसर्व्वलघ्वन्त १६ चतुष्का, एवं पञ्चाक्षर प्रस्तारमें ३२ पञ्चका, एवं षड़क्षरके प्रस्तारमें ३४ समवृत्त संख्या होगी। एक एक अक्षरकी वृद्धिके साथ प्रस्तारसंख्या द्विगुण रूपसे वर्द्धित होती है। इस प्रकार सप्ताक्षरछन्दके प्रस्तारानुसार

२२८ समवृत्त संख्या होगी, पूर्व्वोक्त प्रस्तारके नियमानुसार प्रस्तार संख्याका ज्ञान होता है, इस लिये यह सूत्र स्पष्टार्थ है।

२४। गायत्री छन्दका समवृत्तान्तर्गत षष्ठ भेद कैसा है, इस प्रकारके प्रश्नका उत्तर लिखते है। प्रथमतः इस षष्ठ भेदसंख्या ६को २से भाग करो। फिर दोसे अर्द्धकृत होने पर लकार स्थापन करो। अब देखते है - अवशिष्ट संख्या जो रहि है, वह ३ अर्थात् विषम—संख्या, २ द्वारा भाग नहि करि आयगो। अतएव क्या करना चाहिये? २५के सूत्रमें वहि स्पष्टरूपके कहते है।

२५। विषम संख्यामें एक योग करके, उसको दो भाग करो; फिर पूर्व्व सूत्रमें लब्ध लकारके आगे लकार स्थापन करो। फिर अवशिष्ट दो संख्याको दो भाग करके लकार स्थापन करो। अब अवशिष्ट १ संख्याके साथ योग करके उसको दो भागमें विभक्त करके गकार स्थापन करो, इस् प्रकार यबतक षड़क्षर पूर्ण नहीं तबतक अवशिष्ट विषम संख्याके साथ १ योग देकर उसको दो भागमें विभक्त करके गकार स्थापन करो। अतएव षड़क्षर छन्दका षष्ठ भेद "ल ग ल ग ग ग" इस प्रकारका होगा। अन्यत्र भि ही नियम जानना।

२६। जिस वृत्तकी संख्या जानना हो उस वृत्तके गणस्थापन करने होंगे। जैसे षड़क्षर गायत्री छन्दका "तनुमध्या" नामक वृत्त कितनो संख्याके अन्तर्गत है? इस प्रकारके प्रश्नमें प्रथमतः "तनुमध्या त्यौ" इस सूत्रानुसारसे तगण और यगण मिलता है। गणयुक्त लक्षण यथा—

| त | य |
|---|---|
| ऽ ऽ । | । ऽ ऽ |
| ग ग ल | ल ग ग |
| ८ ४ २ १ | |

अब तृतीय स्थानस्थित लकारको छोड़कर चतुर्थ स्थानस्थित लकार अन्त्य लकार, इस अन्त्य लकारके नीचे १ स्थापन करो। फिर इस १ संख्याको द्विगुण करके प्रतिलोम क्रमसे तत्पूर्व्व लकारके नीचे स्थापन करो। फिर इस २ संख्याको द्विगुण करके तत्पूर्व्व गकारके निम्नमें स्थापन करो। फिर इस संख्याको द्विगुण करके उससे "एकं अह्यात्" सूत्रानुसार १ बाद देकर तत्पूर्व्व गकारके निम्नमें ७ स्थापन करो, है फिर सब संख्या अर्थात् १ + २ + ४ + ७का योग करके जो १४ संख्या होगी—उससे भी "एकं अह्यात्" सूत्रानुसार १ बाद देना होगा। अतएव ग ग ल ल ल ग ग यह १३ संख्याका भेद होगा। इस प्रकार सर्व्वत्र जानना।

२७। इस सूत्रमें भावार्थ पूर्व्व सूत्रमें कहा है, तथापि विद्यार्थियोंके सुखबोधके लिये स्पष्ट करके कहते है पूर्व्व सूत्रानुसार अन्त्य लकारके अधःस्थानसे शेष गकार अधःस्थान पर्य्यन्त प्रतिलोम क्रमसे १ आदि संख्या द्विगुण करके स्थापन करो। फिर सब संख्याका योग देकर उससे १ बाद देनेसे हि वृत्तसंख्या मिल जायेगी।

१८–२६। षडक्षर छन्दमें समवृत्त संख्या कितनी होगी? इस प्रकार प्रश्नका उत्तर ग्रन्थकार २८-२६, ३०-३१, सूत्रोंसे समाधान करते है। षडक्षर छन्दकी अङ्कसंख्या ६, इस ६ को दो भागसे विभक्त करके "द्विरर्द्धे" इस सूत्रानुसार प्रथमार्द्ध स्थानमें २ संख्या धर लो। इस २ संख्याको अलग करके रखो। अपर जो अर्द्ध संख्या हो, उसकी अङ्कसंख्या, ३, यह विषम संख्या, अतएव भाग योग्य नहीं है। अब इस संख्याके सम्बन्धमें क्या करना होगा? २६—सूत्रसे उसकी ही व्यवस्था होगी। विषम संख्यासे रूप अर्थात् एक अपनयन करना अर्थात् एक वियोग करना।

एक वियोग करनेसे ही "रूपे शून्यं" सूत्रानुसार शून्य धर लेनी होगी। इस शून्यको पूर्व सूत्र लब्ध २ संख्याके निम्नमें स्थापन करो। जो विषम संख्या ३से—"रूपे शून्यं" सूत्रानुसार एक बाद देकर शून्य धरी थी—उस ३ संख्याके २ अवशिष्ट है। इस २ संख्याको दो भागमें विभक्त कर प्रथम भागके म स्थानमें "द्विरर्द्धे" सूत्रानुसारसे २ लाभ हुये। इस दो को २ संख्याके निम्नमें जो शून्य स्थापन कर थी—उस शून्यके निम्नमें स्थापन करा होगा। अब अवशिष्ट है १, यह १ विषम संख्या अतएव "रूपे शून्यं" सूत्रानुसार १ बाद देनेसे शून्य लाभ हुई। इस शून्यको सबके नीचे स्थापन करना होगा। इससे आगे जो कर्त्तव्य हैं सो ३०–३१ सूत्रमें प्रदर्शित होगा।

३०-३१। शून्यका गुण नहीं होता है, इस वास्ते उसके स्थानमें १ धर लेना होगा। सर्वाधःस्थित शून्यके स्थानमें १ संख्या स्थापन करके "द्विः शून्ये" इस सूत्रानुसार उसको २से गुण करो, १×२=२। इस २ संख्याको उसके उपरमें स्थापन करके—"तावदर्द्धे तद्गुणितं" इस सूत्रानुसार २ संख्यासे गुण करो, अर्थात् २×२=४। इस संख्याको तदुपरिस्थित शून्यस्थानमें स्थापन करके, "द्विशून्ये" इस सूत्रानुसार फिर २से गुण करो अर्थात् ४×२ =८। इस ८ संख्याको तदुपरिस्थित अङ्कस्थानमें स्थापन करके ८ संख्यासे गुण करो ८×८=६४। इस प्रकार उष्णिक् छन्दकी १२८, अनुष्टुभ्की २५६; बृहतीका ५१२, पंक्तिकी १२०४, त्रिष्टुभ् की २०४८, जगतीकी ४०९६, समवृत संख्या होगी। अन्यत्र भी इस प्रकार निर्णय करना होगा।

इस स्थापन प्रकारको अर्थकी साथ मिलाओ।

| २८।२९ सूत्रका स्थापन प्रकार | ३०।३१ सूत्रका स्थापन प्रकार |
| --- | --- |
| अर्द्ध स्थान——२ | अर्द्ध स्थान——२, ८+८=६४ |
| शून्यस्थान——० | शून्यस्थान——०, ४+२=८ |
| अर्द्धस्थान——२ | अर्द्धस्थान——२, २+२=४ |
| शून्यस्थान ——० | शून्यस्थान——०, १+२=२ |

एकाक्षरादि षडक्षर पर्य्यन्त समवृत्त संख्याका योगफल कितना है? इस प्रश्नका उत्तर—यह है, गायत्त्र्यादि समवृत्तसंख्यासे उत्पन्न अङ्कको द्विगुण करके, उससे दो बाद देना। इस प्रकार ही प्रश्नका उत्तर होताहै। जिस छन्दकी संख्या द्विगुण करके उससे दो बाद देना एकाक्षरसे आरम्भ करके उस हो छन्द पर्य्यन्त उतनो संख्या होगो। जैसे षडक्षर वृत्तको संख्या ६४+२=१२८—२=१२६, से षडक्षर पर्य्यन्त समवृत्त संख्या। इस प्रकार सर्वत्र जानना।

३३। उष्णिक् छन्दको समवृत्त संख्या कितनी है? इस प्रश्नका उत्तर।—तत्पूर्ववर्त्ती षडक्षर गायत्त्री छन्दको समवृत्त संख्या २से गुण करना होगा। यहांपर पूर्ववत् और दो बाद नहि होंगे। यथा गायत्त्री छन्दको समवृत संख्या ६४। इस ६४को २से गुण करनेसे १२८ उष्णिक् छन्दको समवृत्त संख्या होगो। इस प्रकार सर्वत्र जानना।

३४। सम्प्रति सूत्रकार—"एकद्व्यादिलघुक्रिया" सिद्धार्थ प्रथम प्रस्तारकोतरह "मेरुप्रस्तार" दिखाते हैं। सर्व्वोपरि चतुरस्र कोष्ठ लिखकर उसके नोचे दोनों तरफ अर्द्ध निकाल्त दो कोष्ठ लिखो। उसके नोचे तोन प्रकोष्ठ, उसके नोचे चार प्रकोष्ठ, इस प्रकार इच्छानुरूप मेरुप्रस्तारके लिये प्रकोष्ठ रचना करो। प्रथम प्रकोष्ठमें १ संख्या स्थापन करो, द्वितोय पंक्तिके प्रकोष्ठद्वारमें दा १ संख्या स्थापन करो। तृतोय पंक्तिके प्रकोष्ठमें

अथ प्रान्तस्थित दोनों कोष्ठोंमें दो १ संख्या स्थापन करके मध्य प्रकोष्ठमें द्वितीय कोष्ठ द्वयका अङ्क योग करके बैठाओ। चतुर्थ पंक्तिके चारो प्रकोष्ठोंके प्रान्तस्थित कोष्ठद्वयमें दो १ संख्या स्थापन करो। मध्य प्रकोष्ठमें उपरिस्थ प्रकोष्ठ द्वयका अङ्क योग करके बैठाओ। उत्तरत भी इस प्रकार ही एकाक्षर अङ्कविन्यास करना। अङ्कविन्यासको प्रणाली वर्णमेरु स्थापन प्रणालीमें देखो। वर्णमेरुको द्वितीय पंक्तिमें एकाक्षर प्रस्तार दिखाया है। एक सर्व्वगुरु एवं एक सर्व्वलघु होगा। तृतीय पंक्तिमें द्व्यक्षर प्रस्तार दिखाया है। एक सर्व्वगुरु एवं एक सर्व्वलघु एवं दो द्विलघु विशिष्ट होंगे। चतुर्थपंक्तिमें त्र्यक्षर प्रस्तार दिखाया है। एक सर्व्वगुरु एक सर्व्वलघु और तीन द्विलघु होंगे। इस प्रकार पञ्चमादि पंक्तिमें सर्व्वगुरु सर्व्वलघ्वन्त एक द्व्यादि लघु पूर्व्वोक्त प्रस्तारके अनुसार देखकर लेना। प्रस्तारान्तर्गत षष्ठ प्रत्ययका नाम अध्वयोग। इस यह निष्प्रयोजन है, इसके वास्ते सूत्रकार किम्बा वृत्तिकार कोई इनमेंसे किसोने भी इसके सम्बन्धमें कुछ भी नहीं दिखाय है।

अष्टम अध्याय समाप्त। ८

## किरातार्जुनीयम्

(राजसंस्करणम्)

मल्लिनाथकृतटीकान्वयवाख्यान्तरवङ्गभाषानुवादहिन्दीभाषानुवाद-भारविपरिचयकाव्यसमालोचनाश्लोकसूचीप्रभृतिसमेतम्। अस्य मुद्रणोपकरणान्यपि सर्व्वथा समुत्कृष्टानि, मूल्यं रूप्यकत्रयम् ३)

## मालविकाग्निमित्रम्

विद्यानिधिमहोदयस्य अपरमपि पुस्तकद्वयं प्रकाशितम्।

सुप्रसिद्धविजयाटीकान्वयसरलवङ्गभाषानुवादविस्तृतसमालोचना-प्रभृतिसमेतं काव्यमध्यपरीक्षापाठ्यम्। विजया टीका सर्व्वथा एव टीकान्तरं विजित्य नाम्नः सार्थकतामाश्रयत्, मूल्यं सार्द्धैक-रूप्यकम् १॥)

## दशकुमार-चरितम्

काव्यद्वितीयपरीक्षापाठ्यम्, अतिविस्तृतगभीरार्थपूर्णजयाटीका-समेतम्, सर्व्वमेवांशमधिकृत्य कृतेन वङ्गभाषानुवादेन हिन्दी-भाषानुवादेन विस्तृतसमालोचनाप्रभृतिभिश्च समेतम्।

राजसंस्करणस्य मूल्यं सार्द्धैकरूप्यकम् १॥)।

छात्र-पुस्तकालय

निवेदिता लेन, बागबाजार, कलकत्ता।